# अन्तिम प्रार्थना ।



मैं ईश्वरभक्त/आस्तिक वा ब्राह्मण होने के कारण संसारमात्र, भारत वा हिन्दु जातिके हितको निज परम धर्म जान इन्हें नास्तिकताके राजयक्ष्मा रोगसे बचाना अपना यावज्जीव मुख्य कर्त्तव्य मानता हूं क्योंकि मैं पूर्वेतिहास वा शास्त्रों द्वारा नास्तिकता संसार मात्रके लिये महा भयङ्कर सिद्ध कर चुका हूं अतः देव गुरुजी से प्रार्थना है कि यदि वही स्वयं इस नास्तिकता नियम को छोड़ दें तो बहुत ही अच्छा हो परस्पर विरोध भी जाता रहै आपस के झगड़ों का समय ईश्वर प्रार्थना वा संसार के अन्य किसी हित कार्य में लगें वैसे भी इस वृद्धावस्था में देव गुरु जी को यह नास्तिकता क्या हित कर होगी आक्षेप बुद्धि को छोड़ यदि शुद्धान्तःकरण से गुरु जी ईश्वर का कुछ महत्व देखना चाहें मैं निज प्राण व्ययसे भी दिखाने को कटिबद्ध हूं मिथः शक्ति निर्धारक कई बातें नियत करेंगे जिन से ईश्वर महत्त्व अवश्य सिद्ध होगा और सत्य प्रेमी उस की साक्षी भी अवश्य देंगे ॥

हिन्दु भारतीय वा संसार मात्र के आस्तिक भाइयों से भी मेरी यह प्रार्थना है कि क्या आप संसार को नास्तिकता से बचाना वा ईश्वर शरणादि लाना शुभ कार्य मानते हो और इस कार्य में इस दीन ब्राह्मण की सहायता करना निज कर्तव्य बोध करते हो और तन मन धन वा सहानुभूति मात्र से किस किस प्रकार इस की सहायता कर सकते हो कृपया इस बात को एकान्त में बैठ अवश्य विचारें जिस से हमारे भाई नास्तिकता से बच जावें, परमात्मा का भी हमारे सम्बन्ध मे कोई बुरा भाव न उपजे इसीलिये यावज्जीव मैं नास्तिक सुधार कोनिज जीवनका मुख्य कर्त्तव्य मानता हूं इस सम्बन्ध में सफलता भी बहुत प्राप्त कर चुका हूं पर यदि आप आस्तिक भाई इस सम्बन्ध में मेरी सहायता करते तो आजलों मैं इसमें पूर्णतया सफलता पा निश्चिन्त होगया होता भवतु सहायता करना तो आपका कर्त्तव्य है मैं तो यावज्जीव निज प्रण को अवश्य निभाऊंगा । बहुत कष्ट आये हैं आवेंगे भी उन्हें जरूर उठाऊंगा ॥

भवदीय—

दीनानाथ शर्म्मा,

फीरोजपुर नगर ( पंजाब )